* ॐ *

श्री जैन श्वेताम्बर

# वृहद् विवाह पद्धत्ति

लेखक—

पंन्यासजी जुगादिसागरजी महाराज

सहायक—

श्रीमान् सेठ मूलचन्दजी साहिब गोलेछा जबलपुर निवासी ने अपनी स्वर्गीय धर्म पत्नी श्रीमती सूरजकुँवर देवी के स्मरणार्थ छपवा कर भेंट की

प्रकाशक—

सेठ हंसराजजी प्रतापचन्दजी गोलेछा

सदरबाजार, जबलपुर

मुद्रक—

के० हमीरमल लूणिया,

अध्यक्ष-दि डायमण्ड जुबिली प्रेस, अजमेर

| | | |
|---|---|---|
| वीर सं० २४६५ | मूल्य | वि० सं० १९९५ |
| सन् १९३९ ई० | सदुपयोग | प्रथम बार १००० |

## श्रीमान् सेठ मूलचन्दजी साहिब गोलेछा, जबलपुर



आपने श्री जैन श्वेताम्बर वृहद् विवाह पद्धति का यह पुस्तक अपनी
स्वर्गीय धर्मपत्नी श्रीमती सूरजकुँवर देवी के स्मरणार्थ छपवा
कर जैन समाज में विवाह संस्कार विधि का जो
प्रायः अभाव सा था उसकी पूर्ति की है।

डायमण्ड जुबिली प्रेस, अजमेर

# भूमिका

संसार रूपी चिरस्थायि संस्था को सुचारू रूप से चलाने में सब से पहिला कारण विवाह विधान है। गृहस्थी के सोलह संस्कारों में इसका स्थान चौदहवाँ है, बिना इसके शुद्धाचार और सद्विचार रह नहीं सकता। नीतिकारों ने भी "आचारो प्रथमो धर्मं" कहा है। अतएव प्रत्येक मनुष्य का कर्त्तव्य है कि शुद्धाचार एवं सद्विचार पर अधिक लक्ष दे।

आज हमने यह लघु पुस्तक 'जैन विवाह विधि' आपकी सेवा में उपस्थित करने का प्रयत्न किया है, क्योंकि हमारे कितनेक भाई तो इस बात को अभी तक जानते भी नहीं हैं कि जैनों में भी विवाह विधि आदि संस्कारों का विधान है। इसका कारण यह है कि आज कई अर्से से जैनों के घरों में प्रत्येक संस्कार और विशेषत विवाह विधि जैनेतर ब्राह्मणादि कराते हैं। परन्तु इसमें हमें फायदा है या नुकसान, इस पर बहुत कम मनुष्यों का ध्यान पहुँचता है।

वास्तव में देखा जाय तो जैनों के संस्कार जैन विधि से ही होने चाहिये। एक सज्जन ने क्या ही अच्छा कहा है कि जैन लोग

# भूमिका

संसार रूपी चिरस्थायि संस्था को सुचारू रूप से चलाने में सब से पहिला कारण विवाह विधान है। गृहस्थी के सोलह संस्कारों में इसका स्थान चौदहवाँ है, बिना इसके शुद्धाचार और सद्विचार रह नहीं सकता। नीतिकारों ने भी "आचारो प्रथमो धर्मः" कहा है। अतएव प्रत्येक मनुष्य का कर्त्तव्य है कि शुद्धाचार एवं सद्विचार पर अधिक लक्ष दे।

आज हमने यह लघु पुस्तक 'जैन विवाह विधि' आपकी सेवा में उपस्थित करने का प्रयत्न किया है, क्योंकि हमारे कितनेक भाई तो इस बात को अभी तक जानते भी नहीं हैं कि जैनों में भी विवाह विधि आदि संस्कारों का विधान है। इसका कारण यह है कि आज कई अर्से से जैनों के घरों में प्रत्येक संस्कार और विशेषत विवाह विधि जैनेतर ब्राह्मणादि कराते हैं। परन्तु इसमें हमें फायदा है या नुकसान, इस पर बहुत कम मनुष्यों का ध्यान पहुँचता है।

वास्तव में देखा जाय तो जैनों के संस्कार जैन विधि से ही होने चाहिये। एक सज्जन ने क्या ही अच्छा कहा है कि जैन लोग

समकित धारण करते समय यह प्रतिज्ञा करते हैं कि आज पीछे सिवाय अरिहन्त देव के और किसी भी देव देवी को न मानेंगे और न शिर ही झुकावेंगे तथा एक माह में चौमास पाक्षिक तीन चौमासी, एक संवत्सरी प्रतिक्रमणों में "मिच्छामि दुक्कड" भी देते हैं कि कभी भूल चूक के भी अन्य देव देवी को माना हो तो "मिच्छामि दुक्कड" हो। भला जिन देवताओं के लिए हम एक वर्ष में ७८ वार नफरत करते हैं, उन्हीं देव देवियों को शुभ प्रसंग पर बुला कर स्थापना करें वे हमारा कैसे कल्याण कर सकते हैं? मिसाल समझिये कि एक वकील है और उसके साथ हम बार बार नफरत करते हैं और उस वकील को ही हम हमारा मुकदमा सोंप कर पैरवाई करने की बात करते हैं, क्या वह मुकदमा हम स्वप्न में भी जीत सकेंगे? हर्गिज नहीं। यही कारण है कि जिन देव देवियों को हम कुदेव समझते हैं, उनके साथ थोड़ा ही व्यवहार हुआ हो तो "मिच्छामि दुक्कड" देते हैं। फिर हम जैसे शुभ प्रसंग के मुकदमे की पैरवाइ के लिये उनके ही सुपुर्द करते हैं, समझ में नहीं आता कि हमारा मामला कैसे सुधरेगा? शायद हमारी समाज में विधवा और विधूरों की संख्या बढ़ने का यही तो कारण न हो? अस्तु।

प्यारे जैन भाईयो! आपके आचार्यों ने ऐसा कोई भी विषय ... है कि जिसकी भीख अन्य मतियों से मांगनी पड़े।

लीजिये—जैन धर्म के स्तम्भ, प्रकाण्ड विद्वान आचार्य श्री वर्द्धमान सूरि रचित "आचार दिनकर" नामक बृहद् ग्रन्थ जिसमें अन्योन्य विधानों के साथ "विवाह संस्कार" का भी विस्तार पूर्वक विधान है। पूर्व जमाने में जैनों के विवाह जैन विधि से ही होते थे। यही कारण था कि जैन समाज धन धान्य पुत्रादि से समृद्धिशाली था, और आज भी इसी प्रकार होना जरूरी है। इतना ही क्यों, पर कई स्थानों पर तो जैन गृहस्थों के विवाह जैन विधि से होने पुन: प्रारंभ भी हो गये हैं और कई जैन नवयुवकों ने तो प्रतिज्ञा भी ले ली है कि हम हमारा या हमारे सम्बन्धियों का विवाह जैन विधि से ही करवायेंगे।

आज हमारी समाज मे जैन विधि से विवाह करवाने वालों की भी कमी नहीं है क्योंकि जैनों में एक "महात्मा मत्थेण" समाज जो जैनों के "कुल गुरु" कहलाते हैं और इनकी संख्या भी काफी तादाद में है, यदि जैन समाज इनको अपनाले और ऐसी शिक्षा-संस्था खोल कर इनको तालीम दी जावे तो वे लोग जैन समाज की इस त्रुटि की अच्छी तरह से पूर्त्ति कर सकेंगे।

हमारे दिगम्बरी भाइयों में तो इस बात का काफी प्रचार है कि उनके विवाह जैन विधि से पण्डित (गृहस्थ) लोग करवाते हैं। आशा है कि हमारे श्वेताम्बर भाई भी इसका अनुकरण कर जहाँ

महात्मा लोग नहीं पहुँच सकते हों वहां सदाचारी श्रावकों द्वारा जैन विधि से विवाह करवायेंगे।

कई वक्त यह सवाल सहज ही में पैदा हो जाता है कि हम लोग जैन विधि से विवाह करवा सकते हैं परन्तु जैन विधि से हम लोग अनभिज्ञ हैं। "आचार दिनकर" जो ग्रन्थ है वह देव वाणी अर्थात् संस्कृत भाषा में रचा हुआ है इसलिये वह हमारे लिये इतना उपयोगी नहीं हो सकता है कि जितना हिन्दी भाषा का? इस विषय में कई पुस्तकें गुजराती भाषा में मुद्रित हुई थीं तथा अन्य संस्थाओं ने भी हिन्दी भाषा में पुस्तकें छपवाई थीं परन्तु वे कम संख्या में छपने के कारण अब ढूंढने पर भी नहीं मिलती हैं। इस हालत में इस त्रुटि की पूर्ति के लिये समाज सेवा को लक्ष्य में रखकर हम "जैन विवाह विधि" नामक पुस्तक छपवाने में हाथ डाला है, आशा है यह कार्य्य समाज पसन्द कर अवश्य अपनावेगा। यदि समाज हमारे उत्साह को बढ़ावेगा तो हम समाजोपयोगी और भी कई कार्य्य समाज की सेवा में उपस्थित करेंगे। इति शुभम्॥

आपका
समाज सेवक—
दफ्तरी जवाहरलाल जैन

# लेखक के दो शब्द

वैसे तो इस समय बहुत सी जैन पद्धत्तिया प्रचलित हैं लेकिन इस जैन श्वेताम्बर "बृहद् विवाह पद्धत्ति" का विशेष वणन इसलिये किया गया है कि इसको देखकर हरएक साधारण पढ़ा लिखा हुवा भी सरलता के साथ सब विवाह या विवाह का मुहुर्त्त या सगाई (वाग्दान) क लिये लड़का लड़की क गुण देखना वगैरा सर्व विधि सरलता के साथ करा सकेगा। जहा पर किसी योग्य जानकार जैन श्वेताम्बरी पंडित की व्यवस्था नहीं होती, वहा पर जेन लोग अजैन विधि से विवाह करा लेते हैं और उसमें कई एक त्रुटियां रह जाती हैं। बस इन्हीं सब बातों की पूर्त्ति के लिये इसका उदय हुवा है। इसमें जगह २ [redacted] एक प्रकरण के नोट वगैरा देकर इस तरह समझा दिये गये [redacted] कि जिस तरह किसी व्यक्ति को पास में रख कर बताया जाता है। इसी तरह इस पुस्तक में वेदि, हवनकुण्ड, विनायक यन्त्र और कौतुकागार वगैरा की स्थापना कराने का मन्त्र अर्थ सहित दिया गया है। इससे कोई भी कार्य्य करने की किसी को पढ़ने को

कहीं २ जैन विवाह पद्धत्ति की

देखने में आता है परन्तु वे पुस्तकें यदि २ ३ एकत्रित हो जांय और वहां पर जैन विधि से लग्न कराना चाहें तो किसी में कुछ और किसी में कुछ कम ज्यादा पाया जाता है। किसी में अन्य मतियों की क्रियाएँ भी मिलती हैं। यह सोचकर हमने 'आचार दिनकर सूत्र' की साक्षी से आदि से अन्त तक पूर्ण विधि इसी में दी है।

कई एक भाई तो आजकल जानते ही नहीं हैं कि अपने जैन में सोलह संस्कार हैं या नहीं। इसका कारण यह है कि आज कई वर्षों से जैनियों के घरों में प्रत्येक संस्कार और विशेषतः विवाह विधि अजैन ब्राह्मण ही कराते हैं परन्तु इसमें अपने को लाभ है या नुकसान इसका बहुत कम लोग ध्यान देते हैं। वास्तव में देखा जाय तो जैनों को प्रत्येक संस्कार जैन विधि से ही कराना चाहिये।

एक सज्जन पुरुष ने क्या ही अच्छा कहा है कि जैनी लोग समकित धारण करते समय यह प्रतिज्ञा लेते हैं कि अब आइन्दा से जैनी देवगुरु और धर्म सिवाय अन्य मजहब के देवगुरु और धर्म को नहीं मानेंगे और न सिर झुकावेंगे और हरएक साल में पाक्षिक चौमासी, संवत्सरी प्रतिक्रमण करते समय मिच्छामि दुक्कड़ भी देते हैं, भूल चूक से भी माना हो तो मिच्छामि दुक्कड़ कहते हैं।

भला जिन देवताओं के लिये हम एक वर्ष में २५ दफे नफरत करते हैं उन्हीं देव देवी और गुरुओं को शुभ प्रसंग पर बुलाकर स्थापना करें तो कहो वे हमारा कैसे कल्याण कर सकते हैं। एक अच्छे विद्वान ने कहा

हुए मनुष्य जिसको हम बार २ खराब कहते हैं और उस के

-साथ नफरत रखते हैं और उसी में हम मिश्रण करें तो क्या वह हमें लाभ पहुँचा सकता है ? हम तो जानते हैं स्वप्न में भी नहीं। सोचो ! यदि थोड़ा सा कार्य भी उसी के साथ हो तो मिच्छामि दुक्कड़ देते हैं फिर हम जैसे शुभ कार्य का अन्य मूर्तियों के देवी देवियों के सुपुर्द करते हैं। समझ में नहीं आता कि हमारा मामला कैसे सुधरेगा, शायद हमारी समाज में विधवा और विधुरों की संख्या बढ़ने का यही तो कारण नहीं है। अतः यही सोच कर इस पुस्तक को प्रकाशित किया गया है।

हमने प्रायः सभी विवाह पद्धतियों को देखकर तथा 'आचार दिनकर सूत्र' से मिलान किया है। तथा जहां तक हो सका वहां तक सरल एवं सर्वोपयोगी बनाया है तथापि त्रुटियां रह जाना सम्भव है। अतः विद्वान लोग विचार के साथ पढ़ें और जो त्रुटियां ज्ञात होवें उनके लिये हमें सूचना दें ताकि भविष्य की आवृत्ति में सुधार किया जा सके। जो धर्मनिष्ठ महाशय इसका जितना अधिक प्रचार करेंगे उतने अधिक वे यशस्वी पुण्यवान एवं लोकमान्य बनेंगे। शुभं भूयात्।

जैन समाज का शुभेच्छु—
पन्यास जुगादिसागर



# शुभ संदेश

जिन कंठ पै धार कुठार चले, उनके हित हे विधि ! हार बनूँ।
जिन सेज पै सूलों की होती व्यथा, उन पै विधि के सुख-सार बनूँ॥
जिन शीश के मौट हो पाप सने, उनका छवि की तरवार बनूँ।
जिन पै अहंकार की धूलि पड़ी, उनके हित ज्ञान बयार बनूँ॥

संसार के सब ही धर्मों में कुछ न कुछ विशेषता अवश्य पाई जाती है। यद्यपि यह भिन्न २ देशों के समयानुकूल बने हैं परन्तु उनमें एक ही आदर्श सर्वोच्च रखा गया है और वह है 'सुख और शान्ति।' इसी सुख शान्ति के लिये प्रत्येक जीव कुछ न कुछ पराक्रम करता ही रहता है। इसकी सच्ची और मजबूत नींव सद्भावनाओं पर निर्भर रहती है।

उत्तम भावनाओं से प्रेरित हो "जैन श्वेताम्बर बृहद् विवाह पद्धति" नामक पुस्तक के सहायक एवं संरक्षक श्रीमान सेठ मूलचन्दजी साहिब गोलेछा जबलपुर निवासी जब कभी किसी के विवाह आदि में जाते और विवाह संस्कार को देखते तो उनके दिल में कई तरह की विडंबनाएँ उठतीं जिससे वे कभी २ व्याकुल हो उठते थे। अन्य धर्म के संस्कारों को व उनमें बहुत सी विधियाओं को देख कर उनके मन में उद्वेग पैदा हो जाता और वे सोचने लगते कि क्या इससे अधिक सरल और उच्चादर्श युक्त विवाह पद्धति जैन धर्म में भी है ? इस प्रकार की भावना उनके हृदय में सदैव बनी रहती थी।

आपकी स्वर्गीय धर्मपत्नि श्रीमती सूरजकुँवर बाई भी धर्म कर्म में बहुत निपुण थीं और उन्हें जैन धर्म और उसकी दैनिक क्रियाओं से बहुत ही प्रेम था। अल्पवयी होने पर भी उनका सब कार्य्य नियम पूर्वक रहता था। वे नितप्रति सामायिक प्रतिक्रमण करतीं और देव दर्शनों में सदैव लगी रहती थीं। समयानुकूल तपस्या का जैसा २ योग होता था उसे वे कभी भी हाथ से न जाने देती थीं। तथा दान पुन्य में भी हमेशा सतर्क रहती थीं। श्री जिनेन्द्र देव की पूजन, साधु-भक्ति और स्वधर्मी बन्धुओं की सेवा में उनकी बहुत ही श्रद्धा रहती थी। ज्ञान की महिमा को अपने हृदय में विशेष स्थान देती थीं। २० वर्ष की उम्र में अट्ठाई की तपस्या भी कर ली थी, उस समय श्री जिनेन्द्र भगवान की सवारी बहुत धूम धाम से जुलूस के साथ निकाली गई थी। जब २१ वर्ष की उम्र में उनको वेदनी कर्म ने आ घेरा तो वे सदैव धर्म ग्रंथ सुना करतीं और स्वर्गवास होने के तीन दिवस पेश्तर ही उन्हें ज्ञान हो गया था कि अब अन्तिम समय नजदीक आ गया है। उस समय सब कुटुम्बी वर्ग वगैरा को बुलवा कर बड़े प्रेम से मिलीं और सबसे क्षमत क्षमापणा किये और कोई तरह की मोह ममता न रखती हुई दान पुन्य करती रहीं। आखिरी दिवस उन्होंने अपने पतिदेव से ज्ञान खाते में कुछ द्रव्य खर्च करने की याचना की, यह उनकी अन्तिम इच्छा थी जिसे उनके पति ( जबलपुर निवासी श्रीमान् सेठ मूलचन्दजी साहिब गोलेछा) ने स्वीकार कर उन्हीं के स्मरणार्थ यह पुस्तक सर्वोपयोगी और जैन शासन की शोभा बढ़ाने वाली समझ कर सर्व सज्जनों को भेंट स्वरूप अर्पण की है।

इस पुस्तक के लेखक पन्यासजी श्री १०८ श्री गुणदिसागरजी महाराज हैं। आपने बहुत परिश्रम करके इसका संग्रह किया है। यह पुस्तक सुन्दर, स्पष्ट एवं रोचक है। इस पुस्तक में आद्योपान्त वर वधु के सम्बंध विषयक प्रकरणों का अच्छा निरूपण किया गया है। सगाई, सम्बंध एवं विवाह संस्कार की पूर्ण विधि शास्त्रोक्त रूप से दर्शाई गई है। विशेष आधार इस पुस्तक में "आचार दिनकर सूत्र" का ही लिया गया है। इसमें विवाह संस्कार की जितनी उपयोगी बातें होनी चाहिये उनका उचित रीति से दिग्दर्शन कराया गया है। वेदि, हवनकुंड, जिनायक यंत्र और कौतुकागार आदि स्थापना के यंत्र मंत्र बहुत ही स्पष्ट रूप से दिखाये गये हैं। इस पद्धति में विशेष बात यह है कि अगर किसी स्थान पर जैन पंडित न भी हो तो कोई भी अक्षर ज्ञान धारी वहां विवाह संस्कार जैन पद्धति से इस पुस्तक द्वारा करा सकता है।

इस पुस्तक में रूढ़ियों का एवं कुप्रथाओं का आडम्बर बिलकुल नहीं रक्खा गया है और न कुत्वादि का कुत्सित मार्ग ही अवलम्बन किया गया है। अतः ऐसे जाग्रत समय में, जब कि सब ही अन्य धर्मावलम्बी अपने २ धर्म की प्रतिष्ठा बढ़ाने में अग्रसर हो रहे हैं तब क्या प्रत्येक जैन धर्मावलंबी अपने धर्म की उन्नति करने तथा प्रतिष्ठा बढ़ाने में इस पुस्तक को अपना कर सदुपयोग न करेंगे।

माह वद ११
सम्वत् १९९९
सन् १९३९ ई०

विनीत—
गुलाबचन्द वैद्य मुथा
छिन्दवाड़ा (सी पी)

(

## सूची पत्र

# आवश्यक-सामग्री

विवाह की पूजा सामग्री सक्षेप से नीचे दी गई है। यह सामग्री पूराने से लेके समाप्ति पर्यन्त है।

| | |
|---|---|
| कुकुम १ छटाक | चन्दन का बुरादा १ पाव |
| मोली १ पाव | रूई आधापाव पीजी हुई |
| सुपारी नग ५१ | नमक की डली १ छटाक |
| बादाम नग २१ | सिंघाड़ा आधापाव ≶= |
| नारियल नग ११ | दूध १ पाव |
| मेंहदी १ छटाक | दही १ पाव |
| केशर १ तोला | कुश यथा जरूरत |
| गुलाल १ पाव | पुष्प हार कम से कम ५ |
| गुड़ १ पाव | खुले पुष्प नग ५० |
| धाणा २ छटाक | पान (तांबूल के) नग २१ |
| घृत सवासेर ≶१। | तोरण आम के पत्तों का मंडप आदि के नाप से |
| वासक्षेप १ छटाक | दूर्वा |
| होम का पुड़ा आधासेर ≶॥ | हरे फल नग ११ |
| कपूर आधापाव ≶= | होम के लिए इन्धन यथा जरूरत |
| खोपरा आधासेर ≶॥ | आम की लकड़ी |
| लूग १ छटाक | चंदन की लकड़ी १ पाव |
| इलायची १ छटाक | |

लकड़ी का पट्टा छोटा नग ४
तोरण लकड़ी का नग १
पूंखने की चीजें पांच जो छोटी छोटी हो जैसे-पान, हल, मूसल, घूमर, च० की जाक
मट्टी के दीपक नग ११
मट्टी के कलस छोट २ मोटे २
कुड़ा छोटा या प्याले नग ५
कची ईंटें नग १५०
जव ऽ॥ सेर तिल ऽ॥ सेर
चावल ऽ२॥ सेर, मूगपान ऽ=
पान का लाई ऽ॥ सेर
चावल का आटा ऽ॥ सेर
पिसी हुई हल्दी पाव ऽ।
पीतल या किसी अन्य धातु के कलस २
गुलाबजल जरूरत माफिक
पच रंगे वस्त्र इस तरह लाल दारदार, काला १ हाथ, पीला १ हाथ, सफेद २॥ वार, हरा १ हाथ, आसमानी १ हाथ, छींट १ हाथ
नगदी जरूरत माफिक

पुस्तक मिलने का पता—
**सेठ हंसराजजी प्रतापचन्दजी गोलेछा,**
सदर बाजार
मु० पो० जबलपुर (सी० पी०).





# श्री जैन श्वेताम्बर — — बृहद् विवाह पद्धति

॥ मंगलाचरण ॥

इष्ट निष्ट वियोग योग हरणी, कल्याण निष्पादिनी ।
चिंता शोक कुयोग रोग शमनी, मूर्तिर्जना नंदिनी ॥
नित्य मानव वाच्छीतार्थं करणात्, मंदार सवादिनी ।
कल्याणं विद धातु सुंदर वर, सत्य वचो वादिनी ॥१॥

श्री जैन श्वेताम्बरी सोलह संस्कारों में से यह चौदहवां "विवाह संस्कार" है। यह संस्कार तब करना चाहिये कि जब स्त्री पुरुष उम्रवान हो जांय। कच्ची उम्र में यह संस्कार करना अच्छा नहीं।

विवाह के मुख्य दो भेद हैं। पहिला 'पाप विवाह' और दूसरा 'आर्य विवाह'।

'पाप विवाह' के चार भेद निम्न प्रकार से हैं:—

पहला भेद—कोई स्त्री पुरुष प्रेमानुरागी होकर माता पिता की आज्ञा बगैर एकान्त एक मकान में मिलकर कहें कि अपन दोनों आपस में स्त्री पुरुष हैं। यह 'गन्धर्व विवाह' कहलाता है।

दूसरा भेद—शर्त लगाकर कन्या देना जैसे जूआ खेलते ऐसी शर्त लगावे कि मैं हारूँ तो अपनी कन्या दूँगा, तुम हारो तो तुम्हारी लड़की मैं ले लूँगा। यह 'असुर विवाह' कहलाता है।

तीसरा भेद—जोरा जोरी दूसरे की लड़की लेकर अपनी स्त्री बनाना इसका नाम 'राक्षस विवाह' कहलाता है।

चौथा भेद—विद्या के बल से किसी की लड़की को उड़ाकर उसके साथ में आप ब्याह कर लेना इसका नाम 'पिशाच विवाह' कहलाता है।

'आर्ष विवाह' के चार भेद निम्न प्रकार से हैं —

पहला भेद—शुभ दिन और शुभ लग्न में पूर्वोक्त गुण युक्त तथा श्रीमान, [illegible] वर को बुला कर उसी [illegible] के साथ मन्त्रोच्चारण [illegible]
' [illegible] कहते
क्रिया

॥ कन्यादान मंत्र ॥

ॐ अर्हं सर्व गुणाय सर्व विद्याय सर्व सुखाय सर्व पूजिताय सर्व शोभनाय तुभ्य वस्त्र गंध माल्या लंकारा लंकृतां कन्या ददामि प्रति ग्रहणाष्व भद्र भवतु ते अर्हं ॐ ॥

इस तरह मंत्र उच्चारण करके कन्या देवे और वर कन्या को लेकर के अपने घर जावें। यह रीति प्रायः विंध्याचल पर्वत पर है। यह 'ब्राह्म विवाह' की विधि कही जाती है।

दूसरा भेद—'प्रजापत्य विवाह' यह जगत में प्रसिद्ध है। इसलिये इसका वर्णन आगे किया गया है।

तीसरा भेद—वन में रहनेवाले गृहस्थ ऋषि लोग अपनी पुत्री को अन्य ऋषि के पुत्र को बुला करके अपनी कन्या के संग गौ बैल वगैरा दे करके कन्या को दे देते हैं, अन्य कोई उत्सवादि नहीं करते हैं। इस विवाह का मंत्र अन्य धर्म में है मगर जैनधर्म में नहीं है। यह 'आर्ष विवाह' है।

चौथा भेद—'देवत विवाह' है इसमें पिता अपने पुरोहित को इष्ट पूर्व कर्म के अंत में अपनी कन्या को दक्षिणा की तरह देते हैं। इसका भी मंत्र जैन शास्त्र में नहीं है।

नम्बर ३ व ४ ये दोनों विवाह जैन शास्त्र के अनुकूल नहीं हैं। ये चारों विवाह माता पिता की आज्ञा होने

के कारण आर्ष विवाह कहलाते हैं। इस पुस्तक में दूसरा प्रजापत्य विवाह की विधि विधान यहां पर सम्पूर्ण लिखा गई है।

सब के पेश्तर वाग्दान (सगाई) किसके साथ करनी चाहिये उसका सम्बन्ध लिखा जाता है। कारण वाग्दान (सगाई) होने के कितने वर्ष मास या दिन के बाद लग्न होना उचित है। उससे पहले वर कन्या का कुल देखने की विधि लिखी जाती है।

वाग्दान ( सगाई ) किसके साथ करनी चाहिये

॥ श्लोक ॥

ययोरेव मम शील, ययोरेव मम कुल॥
तयो मैत्री विवाहश्च नतु पुष्ट विपुष्टयो ॥१॥

जो समवृत्त, शील्वान, सम जाति वाले हैं जिसके देश कृत्य आदि उनका विवाह सम्बन्ध जोड़ना योग्य है। इस कारण जो अविकृत हैं, उनको विकृत कुल की कन्या ग्रहण नहीं करनी चाहिये। 'विकृत कुल यथा' जिसके कुल में शरीर के ऊपर रोम बहुत हो, नेत्र रोग हो, उदर रोग हो, ऐसे कुल की कन्या कदापि ग्रहण नहा करनी चाहिये। कारण विकृत कुल होने से "कन्या विकृता यथा" कन्या वर से लम्बी हो, हीन अंग वाली हो, कपील्ला हो, ऊंची दृष्टी वाली हो, [illegible] कन्या विचक्षणों

को त्यागने योग्य है। इसके अतिरिक्त देवता, ऋषि, ग्रह तारा, अग्नी, नदी, वृक्षादिक के नाम से जो कन्या हो तथा जिसके शरीर ऊपर बहुत रोम पिंगाक्षी और घरघरा स्वर वाली हो, उस कन्या का पाणी ग्रहण वर्जित है। "कन्यादाने वरस्य विकृत कुलं यथा" वर कन्या से हीन हो, मूर्ख हो, वधु सहित हो, दरिद्र हो, व्यस्त (कुष्ट) संयुक्त हो, कन्या ऐसे कुल और पुरुष को वर्जित है। इसके अतिरिक्त मूर्ख, निर्धन, दूर देश में रहने वाला, शूर, योद्धा, मोक्षाभिलाषी, कन्या से तीन गुणी अधिक उमर वाला, ऐसे पुरुष को भी कन्या न देनी चाहिये। इस वास्ते अविकृत कुल का और दोनों विकृत कुल वालों का विवाह सम्बन्ध जोड़ना योग्य है तथा पांच शुद्धियें देख कर वर वधु का सयोग करना चाहिये, वे इस प्रकार हैं:—

१ राशि, २ योनि, ३ गण, ४ नाडी और ५ वर्ग, ये पांच शुद्धिया वर में देख कर कन्या देनी चाहिये। इसके सिवाय जो कन्या रजस्वला होती है उसका विवाह शाघ्र होना चाहिये। अच्छे वर को देख कर ऐसी कन्या का विवाह शीघ्र से शीघ्र ही कर देना उचित है।

### वाग्दान (सगाई) की रीति

उपरोक्त लक्षण देखने के बाद सगाई होती है। वाग्दान [सगाई] की रीति इस प्रकार है। प्रथम शुभ

दिन, शुभ मास, शुभ नक्षत्र में शुभ मुहूर्त देख कर एक तिथि निश्चय करना चाहिये, निश्चित की हुई तिथि के रोज निश्चित की हुई जगह पर दोनों सम्बन्धी तथा मित्र और कुटुम्बीगण इकट्ठे हो जांय। बाद में कन्या का पिता वाग्दान [ सगाई ] सम्बन्ध जोड़ते समय नीचे लिखा हुआ मन्त्र उच्चारण करे :—

### वाग्दान (सगाई) का मन्त्र

ॐ अर्हं परम सौभाग्याय परम सुखाय परम भोगाय परम धर्माय परम यशसे परम-सन्तानाय भोगोपभोगांतराय व्यवच्छेदाय इमा अमुक नाम्नी कन्या अमुक गोत्राय अमुक नाम्ने वराय ददाति प्रति गृहाण अर्हं ॐ स्वाहा ॥ १ ॥

इसके बाद जैन याचक को दान दे। जिस देश की जो रीति हो वो करे। परन्तु सगाई करते समय इसी माफिक रस्म हो। बाद में लग्न मुहूर्त देखना चाहिये।

### ❀ विवाह मुहूर्त ❀

नक्षत्र—रोहिणी, मृगशिर, मघा, उत्तरा फाल्गुनी, हस्त, स्वाती, अनुराधा, मूल, उत्तराषाढा, उत्तरा भाद्रपद

और रेवती ये नक्षत्र लेने चाहिये। परन्तु लता, पात, एकार्गल, वेध, उपग्रह आदि दोष नहीं होने चाहिये। नक्षत्र गण्डान्त, तिथि गण्डान्त, भद्रा, व्यतिपात, वैधृति आदि खोटे काल को भी बचा कर मुहूर्त शोधना चाहिये और क्रान्तिसाम्य, दग्धा तिथि, अधिक मास, चौमासा आदि भी छोड देने चाहिये। बढी हुई तिथि, घटी हुई तिथि, रिक्ता तिथि, अष्टमी, षष्ठी, द्वादशी और अमावस्या इन तिथियों को त्याग देना चाहिये तथा २–३–५–७–१०–११–१३–१५ ये तिथियें लेना शुभ है। सिंह का गुरु हो, धन, मीन का सूर्य हो, गुरु शुक्र का अस्त हो गया हो उस समय विवाह, दीक्षा तथा प्रतिष्ठा आदि करना अच्छा नहीं। सक्रान्ति के दिन तथा उसके दूसरे दिन, ग्रहण के रोज और उसके बाद में ७ रोज तक विवाह करना मना है। जन्म लग्न, जन्म वार, जन्म नक्षत्र, जन्म तिथि और जन्म मास में भी विवाह करना मना है। जन्म लग्न का स्वामी अस्तगत हो या क्रूर ग्रह करके पराजित हो उस समय भी विवाह करना अच्छा नहीं। जन्म राशि से और जन्म लग्न से आठवें लग्न में विवाह होना नेष्ट है। बुध, गुरु, शुक्र इनमें से कोई भी हो तो अच्छा है। स्थिर, धी-स्वभाव या चर इनमें से कोई भी लग्न हो तो अच्छा है।

हों, उत्पात आदि दोष करके रहित हो और लग्न शुद्धि में उत्तमता जरूर देखनी चाहिये।

विवाह लग्न को उदय शुद्धि और अस्त शुद्धि भी अच्छे लोग जरूर देखते हैं। लग्न का स्वामी और लग्न के नवांश का स्वामी नवांश को देखता हो या नवांश के युक्त हो उसको उदय शुद्धि बोलते हैं। सप्तम नवांश का स्वामी सप्तमांश को देखता हो या सप्तम नवांश के युक्त हो तो उसको अस्त शुद्धि कहते हैं। लग्न दो पाप ग्रहों के बीच में होना अच्छा नहीं। चंद्रमा भी दो पाप ग्रहों के बीच में या पाप ग्रहों करके दृष्ट होना ठीक नहीं। लग्न में शुभ ग्रहों का नवांश हो और शुभ ग्रह देखते हों ऐसे लग्न पर विवाह करना अच्छा है। सूर्य ३-६-१० वें भवन में हो तो अच्छा है। चंद्रमा १-६-८ भवन को छोड़कर अन्य भवनों में होना ठीक है। मंगल ३-६ भवन में होना अच्छा है। बुध १-२-४-५-६-८-१० भवन में होना ठीक है। गुरु १-२-५-७-९-१० भवन में होना श्रेष्ठ है। शुक्र १-५-६-१० भवन में होना शुभ है। शनि ३-६ भवन में होना उत्तम है। ११ वें भवन में सभी ग्रह अच्छे हैं। तीसरे भवन में राहु हो और ५ वें भवन में कोई पाप ग्रह न हो तथा सप्तम भवन में शुभाऽशुभ ग्रहों में से कोई भी नहीं होना ऐसे लग्न पर विवाह का

मुहूर्त शोधना चाहिए। स्त्री के वास्ते वृहस्पति का बल और पुरुष के लिए सूर्य का बल तथा वर कन्या दोनों के लिये चंद्र का बल देखना चाहिये। यदि ऐसा शुद्ध बलवान् लग्न न मिले तो फिर सामान्य दिन शुद्धि देख लेना चाहिये और चंद्र स्वर चलते समय विवाह कार्य में प्रवृत्त होना चाहिये। बरात चढते वक्त भी चंद्र स्वर जरूर लेना चाहिये, तथा तोरण छूते वक्त भी चंद्र स्वर लेना चाहिये। चंद्र स्वर अमृत नाडी कही गई है। इसमें गृहस्थ धर्म के जितने स्थिर और प्रभावशाली कार्य हों उतने ही अच्छे होते हैं। जिस पुरुष का विवाह अच्छे लग्न या चंद्र स्वर में नहीं हुआ उसको अपनी स्त्री से प्रेम नहीं रहता है तथा और भी अनेकों विघ्न आते हैं। अगर लग्न कमजोर भी हो परन्तु चन्द्र स्वर हो तो कोई भय नहीं वह मुहूर्त अच्छा है। हस्त मिलाप की वक्त भी चंद्र स्वर जरूर ही होना चाहिए। यदि कोई प्रश्न करे कि चंद्र स्वर सारी रात न आया तो फिर कैसे होगा? जवाब-स्वर घण्टे २ में बदलता है। विवाह का मुहूर्त मुकर्रर हो जाय उसके बाद एक पत्र लिखते हैं, जिसे "लग्न पत्रिका" कहते हैं सो अब उसको लिखने की रीति बताते हैं।

**लग्न पत्रिका का आदर्श [नमूना]**

यस्य। प्रौढ तमः। प्रताप तप नः। प्रोद्योत धामा

जगत्। ज्वाल' कलिकालकेलि दहनो मोहान्ध-विध्वंशक' ॥ नित्यो द्योतिपद समस्त कमला केलिगृह राजते । स. श्री, पार्श्वजिनोजने हित कृतौ चिन्तामणिः पातु माम् ॥ १ ॥

आदित्यादि ग्रहाः सर्वे, नक्षत्राणि च राशय.॥
दीर्घमायुःप्रकुर्वन्तु यस्यैपा लग्न पत्रिका ॥ २ ॥

श्री शुभ संवत् ———— मासाना मासोत्तमे मासे [अमुक] मासे [अमुक] पक्षे [अमुक] तिथौ [अमुक] वासरे [अमुक] नक्षत्रे [अमुक] लग्ने [अमुक] नाम्नो वर कन्यायो' शुभ सुमङ्गल भवतु ।

अनन्तर जिस लग्न में फेरा आदि कार्य निश्चित हो उसकी कुण्डली भी लग्न पत्रिका में होनी चाहिये ।

इस लग्न पत्रिका की दो प्रतियाँ होरे एक प्रति लडकी वाला अपने पास रक्खे और दूसरी प्रति लडके वाले को देते हुए नीचे लिखा हुआ मन्त्र पढे ।

लग्न पत्रिका का मन्त्र

सर्वे ग्रहा दिनकर प्रमुखाः स्वकर्म, पूर्वो पनीत फल दान करा जनानाम् ॥ पूजोपचार

निकर स्वकरेपु लात्वा, सत्वागताः सपदि तीर्थकरां च नेत्र ॥

धर्मेण हन्यते व्याधिः धर्मेण हन्यते ग्रहाः ।
धर्मेण हन्थते शत्रुः यतोधर्म स्ततोजयः ॥

ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं आदित्य सोम मंगल बुद्ध वृहस्पति शुक्र शनैश्चर राहु केतु सर्वे समीहित शांति तुष्टि पुष्टि ऋद्धि वृद्धि दधतु । इमां अमुक नाम्नी कन्या अमुक नाम्ने वराय ददाति प्रति गृहाण । अर्हं ॐ स्वाहा ॥

उपर्युक्त मंत्र पढकर लग्न पत्रिका को केशर तथा रोली छिडक कर और मोली से बाँध कर लडके के पिता को अथवा और कोई उसके कुटुम्ब में मान्य पुरुष हो उसको दे। वर पक्ष वाले श्रीफल बादाम तथा अन्य फलादि सर्व मांगलिक के लिए यथाशक्ति लग्न पत्रिका लाने वाले को देवे और तदनन्तर सब को दे। पूर्वोक्त लग्न पत्रिका के अनुकूल सर्व कार्य करे।

* चाक नूतन *

विवाह के पहले अंदाजन पनरा दिन या कुछ कम रहे हों तब ""हागण स्त्रियाँ कुंभकार ( कुम्हार ) के

घर जावे या चाक वगैरा अपने घर से कुछ दूर योग्य स्थान पर मगाकर रखे। उस स्थान पर बाजे-गाजे के साथ चाक को नौते ( पूजा करे )। चार मगल कलश लाल रग के ( काले दाग न होना चाहिये ) लावे। ये मिट्टी के घडे मगलीक माने हैं कारण ऋषभदेव भगवान ने पहले यही बनाया है। ये मगल कलश योग्य एकात स्थान में रक्खें।

जिस दिन लग्न पत्रिका द्वारा विवाह का शुभ मुहूर्त तथा विवाह का आरभ दिन निश्चित हुआ हो उस दिन से मांगलिक कार्य शुरु होता है जिसमें पहले मातृका स्थापन करे। कई प्रान्तों में यह भी रिवाज है कि विवाह के प्रारभ में वर कन्या को बदोले बैठाते हैं अर्थात् बाने बैठाते हैं, उसी दिन से वर कन्या के घरों में बाजे गाजे शुभ माङ्गलिक गीत गान हुआ करते हैं।

अब यहाँ पर मातृ का स्थापन विधि और मत्र लिखते हैं।

**मातृ स्थापना * [ भाषा ]**

लग्न के पहिले ३–५–७ या नव दिन पेश्तर तथा लग्न के दिन ही शुभ मुहूर्त में वर कन्या दोनों के यहाँ मातृका

---

* नोट—मातृका याने जाति और गोत्र की देवी की स्थापना करनी चाहिये। एव जो पूर्वाचार्योंने तथा "आचार दिनकर" सूत्र

की स्थापना करें। जाति कुल के रिवाज के अनुसार १ पट्टे पर गोत्र देवी की स्थापना करते समय "ॐ आधाराय नमः आधार शक्तये नमः आसानाय नमः।" इस मंत्र को सात बार पढ़ कर फिर "ॐ अमृते अमृतोद्भवे अमृत वर्षिणि अमृत वर्षय २ स्वाहा।" इस मंत्र को पढ़ कर कुंकुम चन्दन अक्षत से पट्टे पर अभिषेक करे। उसके बाद स्थापना करके अष्ट प्रकारी पूजा करे।

**मातृ पूजा का मंत्र**

ॐ ह्रीँ नमो भगवती, ब्रह्माणि, वीणा पुस्तक पद्माक्ष सूत्र करे हंसवाहने श्वेतवर्णे इह विवाह महोत्सवे आगच्छ २ स्वाहा॥

यह मंत्र पढ़ कर पुष्पों से मातृकाओं का आह्वान करे।

**सन्निधान का मंत्र**

ॐ ह्रीँ भगवती, ब्रह्माणि वीणा पुस्तक

---

के कर्त्ताओं ने अपनी गोत्र देवियों का फरमान कर दिया है, उन्हीं में से गोत्र देवी की स्थापना करनी चाहिये। अपनी वे ही माताएँ हैं इन्हीं की पूजा करनी चाहिये परन्तु अन्य धर्म के जो रिवाज जैनों के विवाहों मे होते हैं उन रिवाजों को बन्द कर देना चाहिये। अपने जैन रिवाजों के अनुसार विनायक की स्थापना की विधि इसी पुस्तक में आगे लिखेंगे।

पद्माक्ष सूत्र करे हस वाहने श्वेतवर्णे मम सनि-
हिता भव २ स्वाहा ॥

इस मत्र को ३ वार पढ कर सन्निधान करे।

स्थापना मत्र

ॐ ह्रीँ नमो भगवति ब्रह्माणि वीणा पुस्तक पद्माक्ष सूत्र करे हसवाहने श्वेतवर्णे इह तिष्ठ २ स्वाहा ॥

इस मत्र को ३ वार पढकर पट्टे पर पुष्पाजलि और वासक्षेप से स्थापना करे।

चन्दनादि चढाने का मत्र

ॐ ह्रीँ नमो भगवति ब्रह्माणि वीणा पुस्तक पद्माक्ष सूत्र करे हसवाहने श्वेतवर्णे गन्धँ गृहण २ स्वाहा ॥

इस मत्र से चन्दन पुष्प धूप दीप अक्षत नैवेद्य फल आदि ग्रह २ कह करके सर्व द्रव्य चढावे।

इसी प्रकार और सात माताओं की पूजन वगैरा करना उनके जुदे २ मत्र यथाक्रम नीचे दिये जाते हैं।

**दूसरी माता का मंत्र**

ॐ ह्रीँ नमो भगवति माहेश्वरि, शूल-पिनाक कपाल खट्वांग करे, चन्द्रार्ध ललाटे, गजचर्मा वृते शेषाहि वद्ध काची कलापे, त्रिनयने वृषभवाहने, श्वेतवर्णे इह विवाह महोत्सवे आगच्छ २ स्वाहा ॥ २ ॥

**तीसरी माता का मंत्र**

ॐ ह्रीँ नमो भगवति कौमारि षण्मुखि शूल शक्ति धरे, वरदाऽभय करे, मयूरवाहने, गौर वर्णे, इह विवाह महोत्सवे, आगच्छ २ स्वाहा ॥३॥

**चतुर्थ माता का मंत्र**

ॐ ह्रीँ नमो भगवति, वैष्णवि, शंखचक्र गदा शारङ्ग खड्ग करे गरुड़ वाहने कृष्ण वर्णे इह विवाह महोत्सवे आगच्छः २ स्वाहा ॥४॥

पंचमी माता का मन्त्र

ॐ ह्रीँ नमो भगवति, वाराहि, वाराह मुखि, चक्र खड्ग हस्ते गरु वाहने श्याम वर्णे, इह विवाह महोत्सवे आगच्छ २ स्वाहा ॥५॥

षष्ठी माता का मन्त्र

ॐ ह्रीँ नमो भगवति, इन्द्राणि, सहस्र नयने, वज्र हस्ते, सर्वाभरण भूषिते, गज वाहने, सुरांगना कोटि वेष्टिते, कांचन वर्ण इह विवाह महोत्सवे आगच्छ २ स्वाहा ॥६॥

सातवीं माता का मंत्र

ॐ ह्रीँ नमो भगवति चामुण्डे गिराजाल-कराल शरीरे, प्रकटित दशने, ज्वाला कुन्तले रक्त त्रिनेत्रे, शूल कपाल खड्ग प्रेत कृत करे, प्रेत वाहने धूम्र वर्णे इह विवाह महोत्सवे आगच्छ २ स्वाहा ॥७॥

अष्टमी माता का मंत्र

ॐ ह्रीँ नमो भगवति त्रिपुरे पद्म पुस्तक-

वरदाभय करे, सिंह वाहने श्वेतवर्णे इह विवाह महोत्सवे आगच्छ २ स्वाहा ॥८॥

ऊपर लिखे हुए अवशिष्ट सात माताओं के मंत्रों से सात माताओं का आह्वान, सन्निधान, स्थापना, द्रव्यादि चढाना आदि भी तत्तन्माता के मंत्र से करे। परन्तु जो जो कार्य करना हो उसे उसी मंत्र के शेष में वर्ण के उच्चारण करने के बाद उसी कार्य का नाम लेके करे। फिर हाथ जोड कर स्तुति करे, सो लिखते हैं।

स्तुति मंत्र

ॐ ब्रह्माद्याः मातरोऽप्यष्टौ, स्व स्वाऽस्त्र बल वाहनाः। पष्टि संपूजनात्पूर्वं कल्याण ददतां शिशोः ॥ १ ॥

इत्याद्युक्त मातृपूजा के पश्चात् उसके आगे पृथ्वी पर चंदनादि से आगा रूप पष्ठिदेवी की स्थापना करे और उसकी दधि चदन अक्षत आदि से पूजा करे सो अब उसका मंत्र लिखते हैं।

पष्ठी देवी का मंत्र

ॐ ऐं ह्रीं पष्ठि, आम्रवनवासिनी, कदंत्र वन विहारिणि,पुत्रद्वय युते, नर वाहने, श्यः

चँवरी गाँधने योग्य ४-६-८-१० हाथ सम चौरस जैसी अनुकूल हो वैसी ही जगह पर बाँधनी चाहिये। घर के बाहिर शुद्ध कराकर चँवरी गाँधनी चाहिये। कई एक देशों में घर के भीतर चँवरी का कार्य करते हैं, यह देशारूढ़ि चाल है। चँवरी गाँधने के समय कन्या का पिता पत्नी सहित पूर्वाऽभिमुख होके पट्टा पर बैठे तथा उसके साथ ४ पुरुष दूसरे जिनकी शादी हो गई हो, बैठें। उस दिन वृषभ, मिथुन या कर्क की शंक्राति हो तो अग्नि कोण में चँवरी का खाड़ा खोदें। सिंह, कन्या या तुला की शक्राति हो तो ईशान कोण में खोदें, वृश्चिक, धन या मकर की शक्रांति हो तो वायु कोण में खोदें, कुम्भ, मीन और मेष की शंक्राति हो तो नैऋत्य कोण में खाडा खोदें तदनन्तर बाकी के खाडे खोदें और मडप के चारों कोणों पर चँवरी याने छोटे मोटे घडो की स्थापना करे सबसे बडा घडा सब के नीचे और सबसे छोटा घडा सब के ऊपर यों ऊपर नीचे ७ घडे क्रमवार रखें और उनकी तीनों बाजू बाँस बाँधे। चँवरी के चारों तरफ तोरण बाँधे, ऊपर लाल वस्त्र बाँधे, सुन्दर कपडे का चँदूवा बाँधे और चवरी बाँधने वाले को दान अवश्यमेव देना चाहिए। चँवरी के बीच में कच्ची ईंटों की वेदी और हवनकुण्ड बाँधना चाहिये। [illegible] के बाँधने का आकार आगे

लिखेंगे। कदाचित् स्थान का संकोच हो तो आगे लिखे हुए माप से लोगों में वेदी बनावें। अब वेदिका की स्थापना के समय पढ़ने का मन्त्र लिखते हैं।

वेदी स्थापना का मन्त्र

ॐ नमः क्षेत्र देवताये विवाह श्रां श्रीं श्रूं श्रौं इह विवाह मण्डपे आगच्छ २। इदं बलि परिभोग गृहाण २। भोगंदेहि। सुखंदेहि। यशोदेहि। सन्तति देहि। ऋद्धि देहि। वृद्धि देहि। सर्व समीहितं देहि २ स्वाहा॥

इस मन्त्र से वेदी की स्थापना करे, चारों तरफ तोरण बाँधे। परन्तु वेदी की स्थापना करते समय पुष्प, अक्षत, चन्दन या कुंकुम (लाल रंग) ये तीनों वस्तु हाथ में लेकर ऊपर का मन्त्र पढ़कर जो जो सामग्री ली हो, उसे वेदी के चारों तरफ चढ़ावे, [illegible] पुष्पमाला चढ़ावे। कदाचित् हवनकुण्ड खोदने के लिए स्थान की सगवड़ न हो तो रेत की चौतरी बांधे। ऊपर कुंकुम, सिन्दूर हल्दी और चावलों की आकृति से शृंगार करे, यह सब विधि कन्या के घर होती है।

अब वर के घर से वर सज कर मंडप पर आवे, तब क्या क्या करना सो लिखते हैं।

जिस दिन विवाह के लिये बारात सहित लड़का विवाह को चढ़ता है उस रोज लड़के को मेंहदी, और उबटन प्रभृति से स्नान आदि कराके शुद्ध वस्त्र से शरीर साफ कर तैल, इत्र आदि सुगन्धि पदार्थ लगा कर मस्तक में तिलक लगावें विवाह के वस्त्र, जामा और उत्तरासन वगैर स्वाक पगड़ी पहिनाने के बाद मुकुट बँधावें। मुकुट बाँधने का समय आने पर शुद्ध चाँदी का या सुवर्ण का मुकुट या समयाऽनुकूल जैसा मिल सके उस, मुकुट को सब से प्रथम तो एक चौकी पर रक्खें और उसका पूजन करने के लिए प्रथम हाथ में जल लेकर नीचे लिखा हुआ मंत्र पढ़ कर मुकुट शुद्धि करें अर्थात् जल से उसे धोवें या छींटा दक पवित्र करें।

मुकुट ( मौड़ ) शुद्धि का मंत्र

ॐ अपवित्रः पवित्रोवा सुस्थितो दुःस्थितोऽपिवा। ध्यायेत पञ्चनमस्कार, सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ १ ॥

उपर्युक्त मंत्र से मुकुट (मौड) शुद्धि कराके केशर, चंदन, पुष्प आदि हाथ में लेकर मुकुट पूजा करे और पुष्पों से मुकुट को श्रेष्ठतया सुसज्जित करे ( सिणगारें )। अतः शृंगार का मंत्र लिखते हैं।

### मुकुट ( मोड़ ) पूजा का मंत्र

ॐ अपवित्र-पवित्रोवा, सर्वावस्था गतोऽपिवा । य. स्मरेत् परमात्मान स. वाह्याऽभ्यन्तरः शुचिः ॥ १ ॥

इतना कह कर फिर मुकुट को शृंगार दे। बाद में मुकुट बाँधने का मंत्र बोल कर मुकुट को बाँधें। बाँधने का मंत्र यह है.—

### मुकुट (मौड़) बाँधने का मंत्र

प्रथम तीन नमस्कार (नवकार) मंत्र पढ़ कर बाद में यह मुकुट बन्धन मंत्र पढ़ना चाहिये।

मङ्गल भगवान् वीरो, मङ्गल गौतमः प्रभु. ।
मङ्गल स्थूलभद्राद्याः जैन धर्मोऽस्तु मङ्गलम् ॥१॥
सर्व मङ्गल माङ्गल्य, सर्व कल्याणकारणम् ।
प्रधान सर्व धर्माणा, जैन जयति शासनम् ॥२॥

यह मंत्र पढ़ कर फिर जो मुकुट (मोड) पुष्पों द्वारा सजा हुआ है उसको शिर पर बाँधें, इस प्रकार शिर पर मुकुट धारण करके अच्छे २ आभूषण और वस्त्रों से सुसज्जित होकर घोडी या हथनी पर तीन नमस्कार

